नौसौ अस्सी) घोड़े हों, उस संग्राम की, एवं साथ ही में उस युग की समृद्धि का क्या वर्णन किया जासकता है।

दोनों ओर से जब सैन्य संग्रह हो रहा था, उस समय अन्तिम बार शान्ति की चेष्टा के लिए भगवान् कृष्ण शान्ति के दूत बनकर हस्तिनापुर आए भगवान् ने साम-दाम-दण्ड-भेद से दुर्योधन को बहुत समझाया। परन्तु 'हम पांच ग्राम तो क्या बिना युद्ध के सूचिका भर भूमि भी देने के लिये तय्यार नहीं हैं" यह उत्तर मिला। स्वयं व्यासने पुत्रमोहगर्त्त में पतित धृतराष्ट्र को युद्ध रोकने के लिए प्रेरित किया, परन्तु सारा परिश्रम व्यर्थ गया। भारत के भाल में जो कुछ होना लिखाथा, दोनों ओर से उसी की तय्यारिएं होने लगीं। व्यासदेवके—"यदि तुम युद्ध देखना चाहो तो हम तुम्हें दिव्यदृष्टि प्रदान कर सकते हैं" यह कहने पर धृतराष्ट्र ने कहा कि भगवन्! मैं इन आंखों से अपने वंश का क्षय नहीं देखना चाहता। आप किसी ऐसे व्यक्ति का प्रबन्ध कर दीजिए, जो मुझे युद्ध की प्रत्येक घटना सविस्तर बतलाया करै। व्यास ने सञ्जय को दिव्यदृष्टि प्रदान की, एवं उन्हें इस कार्य के लिए नियत किया। कुरुक्षेत्र के मैदान में एक ओर ११ अक्षौहिणी सेना, दूसरी ओर ७ अक्षौहिणी सेना मोर्चा बांध कर खड़ी होगई। जब युद्ध के लिए सारी सामग्री उपस्थित हो गई तो धृतराष्ट्र संजय से पूछने लगे-

धर्मक्षेत्रे कुरुक्षेत्रे समवेता युयुत्सवः।
मामकाः पाण्डवाश्चैव किमकुर्वत सञ्जय!

——*०*——

## बहिरङ्गपरीक्षात्मक-प्रथमखण्ड समाप्त



